## जुट तथा हैसियनके

नीचे दिये हुए आंकड़ोंसे जुट और हैसियनका गत दस बरसोंमें
युरोपकी लड़ाई भी चलती रही। साथही मिलोंमें फी सप्ताह

| सन | १९०९ | | | | | | १९१० | | | | | | १९११ | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| *मास | जुट | | ४०″ ८ | | ४०″ १०½ | | जुट | | ४०″ ८ | | ४०″ १०½ | | जुट | | ४०″ ८ | | ४०″ १०½ | |
| जानं० | ३२ | ० | ७ | १४ | ९ | १४ | ३२ | ० | ७ | ० | ९ | ० | ४६ | ८ | ८ | ८ | १० | ० |
| फेब्रु० | ३५ | ८ | ७ | १४ | १० | ४ | ३२ | ८ | ६ | १४ | ८ | १४ | ५१ | ८ | ८ | ४ | ११ | ८ |
| मार्च | ३२ | ८ | ७ | १० | १० | ० | ३१ | ८ | ७ | ० | ९ | ० | ५२ | ० | ८ | ० | ११ | ० |
| अप्रेल | ३१ | ८ | ७ | २ | ९ | ८ | ३२ | ० | ६ | १२ | ८ | १२ | ६० | ० | ८ | ७ | ११ | ६ |
| मेह | ३० | ४ | ७ | ० | ९ | ६ | ३३ | ८ | ६ | १० | ८ | १० | ६३ | ८ | ९ | ० | १२ | ४ |
| जून | २९ | ८ | ७ | १ | ९ | ४ | ३३ | १२ | ६ | ८ | ८ | १२ | ५५ | ८ | ८ | ४ | ११ | ८ |
| जुलाई | ३० | १२ | ७ | ८ | ९ | १० | ३३ | ० | ६ | ८ | ८ | ८ | ४८ | ८ | ८ | ४ | ११ | ८ |
| अगस्ट | ३६ | ० | ७ | १४ | ९ | १४ | ३५ | ० | ६ | १२ | ८ | १४ | ४३ | ८ | ८ | ४ | १० | १४ |
| सप्टे० | ३५ | ० | ७ | १२ | ९ | १२ | ३९ | ८ | ७ | ४ | ९ | ४ | ४९ | ८ | ८ | १२ | १२ | ० |
| अक्ट० | ३४ | ० | ७ | १४ | ९ | १४ | ४३ | ८ | ८ | २ | १० | ४ | ४९ | ० | ८ | १२ | १२ | ० |
| नवम्ब | ३० | ० | ७ | ३ | ९ | ३ | ४८ | ० | ८ | २ | १० | ० | ४७ | ० | ९ | ० | १२ | ० |
| डिस० | ३२ | ० | ७ | २ | ९ | २ | ४५ | ० | ७ | १२ | ९ | १४ | ४८ | ४ | ९ | ८ | १२ | ४ |

* यह भाव प्रत्येक महीनेकी डिउडेटका समझना।

## भावोंका फिहरीस्त ।

क्या भाव रहा, यह बतलाया गया है। इसी दर्म्यान ५ वर्षतक के घंटे काम होता रहा, यह भी बतलाया गया है।

| १९१२ | | | | | | १९१३ | | | | | | १९१४ | | | | | | १९१५ | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| जुट | | ४०" ८ | | ४०" १०½ | | जुट | | ४०" ८ | | ४०" १०½ | | जुट | | ४०" ८ | | ४०" १०½ | | जुट | | ४०" ८ | | ४०" १०½ | |
| ५२ | ४ | १० | ६ | १३ | ० | ६१ | ८ | १३ | १२ | १७ | १२ | ७७ | ० | १२ | ४ | १५ | ४ | ४० | ० | ९ | ४ | ११ | ४ |
| ५९ | ० | ११ | ९ | १३ | ९ | ६३ | ० | १३ | ० | १७ | ४ | ८० | ० | १२ | ८ | १५ | ८ | ३९ | ८ | १२ | ८ | १५ | ० |
| ५६ | ० | १२ | ८ | १५ | ० | ६९ | ० | १३ | ४ | १७ | ४ | ८२ | ८ | १२ | ६ | १५ | ६ | ४० | ० | १२ | ८ | १५ | ० |
| ५२ | ८ | १२ | ८ | १५ | ८ | ७१ | ० | १३ | ० | १७ | ० | ८३ | ८ | १२ | ८ | १६ | २ | ३७ | ० | १३ | ४ | १५ | ८ |
| ४९ | ८ | १२ | ० | १५ | ८ | ७३ | ० | १२ | १२ | १६ | १२ | ८३ | ० | १२ | ४ | १५ | ८ | ३६ | ० | १५ | ४ | १९ | ० |
| ४९ | ० | ११ | ८ | १५ | ८ | ६८ | ० | १३ | ० | १७ | ० | ७४ | ० | १० | ८ | १३ | ८ | ४७ | ० | १६ | ४ | २१ | ४ |
| ५१ | ८ | १२ | ४ | १६ | ४ | ७३ | ० | १४ | ० | १८ | ० | ८० | ० | ९ | ४ | १२ | ४ | ४५ | ० | १४ | ९ | १८ | ८ |
| ५७ | ० | १३ | ० | १७ | ० | ७८ | ८ | १४ | १२ | १८ | १२ | ५४ | ० | ८ | ८ | ११ | ८ | ५० | ८ | १५ | ० | १९ | ० |
| ५८ | ८ | १३ | ४ | १८ | ० | ८७ | ० | १६ | ८ | २१ | ८ | ३३ | ८ | ६ | ९ | ९ | ० | ५४ | ० | १४ | ८ | १९ | ९ |
| ६० | ८ | १४ | ९ | २० | ८ | ८३ | ८ | १५ | ४ | १९ | ६ | ३४ | ८ | ७ | ४ | १० | ० | ५२ | ० | १३ | ४ | १९ | ० |
| ५८ | ० | १५ | ० | १९ | ० | ८४ | ० | १४ | ८ | १८ | ० | ३० | ० | ६ | ९ | ९ | ८ | ४८ | ० | १४ | ० | १९ | ० |
| ५९ | ० | १३ | ९ | १७ | ४ | ८५ | ० | १४ | ० | १७ | ० | ३९ | ८ | ८ | ८ | १० | ८ | ४९ | ० | १४ | ९ | १९ | ० |

§ सन १९१४ के जुलाई महीनेमें युरोपमें जर्मनीकी लड़ाई जारी हुई जो १९१९में संमाप्त हुई।

| सन | १९१६ | | | १९१७ | | | १९१८ | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मास | जुट | ४०″ ८ | ४०″ १०½ | जुट | ४०″ ८ | ४०″ १०½ | जुट | ४०″ ८ | ४०″ १०½ |
| जान० | ५१ ० | १६ ० | २२ ८ | ५४ ० | १३ ० | १५ ८ | ३६ ० | ४३ ८ | ५० ० |
| फेब्रु० | ५२ ० | १९ ४ | २६ ० | ४९ ८ | १० १२ | १२ २ | ३६ ० | ५२ ८ | ५७ ० |
| मार्च | ५९ ० | १८ ० | २३ ८ | ४९ ० | १० ८ | १३ १२ | ३९ ० | ३७ ० | ४३ ० |
| अप्रेल | ५७ ० | १५ ० | १९ ८ | ४८ ८ | ११ ८ | १४ ८ | ३८ ० | २८ ४ | ३४ ८ |
| मेइ | ५४ ८ | १५ ० | १८ ० | ४६ ८ | ११ ४ | १४ ८ | ३७ ० | ३५ ४ | ३९ ८ |
| जुन | ५१ ० | १४ ८ | १७ ८ | ४० ० | १३ ८ | १७ ८ | ३९ ० | ३६ १२ | ४५ ८ |
| जुलाई | ५१ ० | १४ ८ | १८ ८ | ३६ ० | १३ ८ | १८ ८ | ४३ ० | ३३ ० | ४५ ० |
| अगस्त | ५२ ८ | १५ ८ | १९ ८ | ३७ ० | १५ ० | १९ ८ | ७० ० | ३० ० | ४० ० |
| सप्ते० | ५५ ० | १६ ० | २० ० | ३६ ८ | १९ ८ | २७ ८ | ७५ ० | २४ ८ | ३१ ८ |
| अक० | ५५ ० | १६ ४ | १९ ४ | ३६ ० | २० ८ | ३० ० | ७५ ० | १४ ८ | १९ ८ |
| नव० | ५४ ० | १९ ८ | २२ ० | ३४ ८ | २७ ० | ३२ ० | ६९ ० | १४ १२ | १९ १२ |
| डिस० | ५४ ० | १७ ० | १८ ८ | ३४ ८ | ४१ ० | ४७ ८ | ७० ० | १६ ४ | २० ८ |

## मिलोंमें काम कियेहुए समय का व्योरा।

सन १९०९ के जनवरी महीनेसे ले कर १९११के अगस्त तक मिलों में एक सप्ताहमें ५ दिन काम होताथा। सन १९११के सप्टम्बरसे दिसम्बर तक सप्ताहमें ४ दिन काम हुआ। सन १९१२के जनवरी से जुन तक ५ दिन काम हुआ। इसके बाद सन १९१२के जुलाईमें कारखानोंके नये नियम जारी हुए जिमसे सप्ताहमें ६०

घंटेका नियम बदल कर ८१ घंटे काम करनेका निश्चय हुआ। तदनुसार १८१७के मार्च महीने तक काम हुआ। इसके बाद एप्रिलसे डिसम्बरतक पांच दिन हप्ते में काम किया। सन १८१८ को१८ वी जनवरीसे ८वी नवम्बर तक फुल टाइम, १० वी नम्बरसे २२वीं नवम्बरतक ५ दिन और २५ नवम्बरसे। १८ वीं जनवरी १८१८तक सप्ताहमे चार दिन मिलोंमें काम हुआ।

## बाजारकी रिवाजों पर चेम्बरका मत।

कलकत्तेमें चलनेवाले इस व्यापार के सम्बन्धमें किसी बातका व्यापारियोंमें कोई झगड़ा पड़ जाये, तो उसके निपटारे के लिये "बंगाल चेम्बर आफ कमर्स" से पूछे हुए सवालोंके जवाब, जोकि उसकी मुकरर की हुई कमेटी की ओर से दिये गये हैं, वहि चेम्बर की रिपोर्टसे अनुवाद करके दे दिये जाते हैं।

"बोरेकी माप"

(१) उदाहरण—एक बार बोरेकी मापके बारेमें झगड़ा हुआ, जिसमें यह सवाल पैदा हुआ, कि बोरेकी माप ४० × २८ इंच थी, पर निकली ४० इंच लम्बाई और २७ इंच चौड़ाइ। अब १ इंचकी जो कसर रही, वह कैसे पूरी की जाये?

सवाल—बोरेकी माप सिलाईवाले भाग के (जो कि नीचे और अगलबगलका भाग है) साथ लेनी चाहिये या उसे छोड़कर?

जवाब—कमेटी की राय है, कि बोरेकी माप "सिलाईवाले भाग" के साथही लेनी चाहिये।

## "जुड़े हुए बोरे"

(२) उदाहरण—कितनीही दफ़े ट्वील और डी॰ डबलू॰ बोरे यहाँसे चढ़ाये गये, जिनमें कितनेही जुड़े हुए निकले। खरीदारोंने इस विषयमें अर्ज किया। मिलवालोंने कहा, कि ऐसे बोरोंको कितनेही दफे हरएक गाँठमें दे देने का एक रिवजसा है।

सवाल—क्या मिलवालोंका ऐसा कहना ठीक है। और यदि है, तो फी सौ बोरोंमें कितने ऐसे होने चाहियें?

जवाब—हरएक गाँठमें ३ से ४ फी सदी जुड़े हुए बोरे रख देनेकी आज्ञा दी जा सकती है, पर इस विषयमें कोई खास नियम मुकरेर नहीं किया गया है।

## "देरकी शिपमेन्टको जवाब देही"

(३) उदाहरण—एक मिलने एक किस्मके माल को कन्ट्राक्ट का समय बीत जानेपर परदेश भेजनेके लिये चढ़ाया और अपने खरीदार को इस विषयमें होनेवाली नुकसानीके लिये मालके दामपर अधिकसे अधिक फी सैकड़े $1\frac{1}{8}$ की छुट देनेका वचन दिया। इस पर मिलवालोंने खरीदारको उस मालकी 'मेट रसीद' और गैरंटीलेटर' भेज दी, पर उस समय खरीदारका बैंक के साथ जो एक्सचेंजका कन्ट्राक्ट हुआ था, उसकी मियाद पूरी हो गई जिससे उसको बैंकका कागज देरसे डिलेवर करनेके कारण बहुतसा दण्ड देना पड़ा। इसपर जो "गैरंटी लेटर" मिलवालोंने खरीदार

को भेजी थी, उसी चिट्ठीपर जितना रुपया खरीदारको बैंकको जुर्मानेके तौरपर देना पड़ा, उतने रुपयेका दावा उसने अपने परदेशी खरीदारके दावा करने पर मिलवालेके ऊपर किया। परन्तु मिलने उसे ना मंजूर करके बतलाया कि जो 'गरंटी' मिलवाले की तरफ़से दी गयी थी वह केवल परदेशके खरीदारका किसी तरहकी नुकसानीका दावा हो, तो उसके लिये थी और किसी कारणसे नहीं। गैरंटी लेटर में ऐसी कोइ साफ शर्त्त नहीं है, जिससे मिल इस रुपयेकी देनदार हो। यहाँके खरीदारका दावा पूरा नहीं दिया जा सकता।

सवाल—क्या ऊपर लिखे अनुसार मिलका कहना वाजिब है?

जवाब—कमिटीकी राय से, मिलवाला दामपर १⅛ सैकड़े से अधिक देनेका जिम्मेदार नहीं है।

पर कमिटीके इस मतपर यहांके खरीदारको सन्तोष नहुआ और उसने इस विषयमें कलकत्तेकी छोटी आदालत में नालिश की, जिसके फैसलेके अनुसार खरीदारको एक्सचेजकी घटी १⅛ फी० सैकड़े के अलावे दिलवा दी गयी।

"दूसरा उदाहरण"

(४)—उदाहरण—यहांसे माल चढ़ानेवालोंको एक चिट्ठी एक मिलवालेकी तरफ़से देरी से शिपमेंट करने की जिम्मेदारीके विषयमें दि गयी जिसमें यह विश्वास दिलाय गया, कि अगर उनके विदेशी खरीदारकी तरफ़से देरीके शिपमेन्टके सम्बन्धमें किसी तरहका 'वाजिबी दावा' किया जायेगा, तो उस दावेके जिम्मेदार मिलवाले हैं। उस मालके लिये अमुक तार खर्च शिपरको हुआ।

सवाल—क्या मिलवाले ऊपर बतलायी हुई गेरंटीके अनुसार यह खर्च देनेको बंधे हुए हैं ?

जवाब—कमेटीके मतानुसार शिपर गेरंटी वाली चिट्ठीके अनुसार यह खर्च लेनेको हकदार है। कमेटीके खयाल से यह दावा वाजिब और मुनासिब है।

## गांठोंकी अधिक माप

(५) उदाहरण—कितनीही दफे ऐसा हुआ है, कि मिलवालों ने जिस मापकी गांठ चाहिये, उससे अधिक मापकी गांठे देदि है, जिससे शिपरको स्टीमरका अधिक भाड़ा देना पड़ा है। एक बार एक मिलने 'ट्विल सैकिंग" जोकि २८ इंच और १६ औंस वजन की तथा ६ पोर्टर और ८ शाट्सकी थी, उसका शिपमेन्ट किया, जिनकी गाँठोंकी माप 'डेडवेट' के हिसाबसे १५ फी सैकड़ा अधिक आयी, अतएव शिपरने अपने अधिक भाड़ेका दावा मिलवालों पर किया। ( जो डेट वेटसे ७½ फ़ी सैकड़ेका था ) यदि डेड वेट के उपर ७½ फी सैकडा अधिक माप आवे तब वह वाजिबी समझा जाता है। पर मिलवालोंने बतलाया, कि यह माल उनसे जहांतक हो सका, वहांतक उन्होंने दबाया है और जो माल उन्होंने बांधा है, उसकी दाबका विचार वे लोग अच्छी तरहसे कर सकते हैं। इस लिये वे शिपरके दिखलाये अनुसार पंचोंके आगे जवाब देनेके लिये जानेको मजबूर नहीं हैं।

सवाल—क्या शिपर बेशी भाड़ेका हकदार है ? अथवा मिलवालोंकी कारवाई ही ठीक है ?

जवाब—कमिटी की रायसे शिपर बेशी भाड़ा वसूल करने का हकदार है। यदि मिलवाले इसे न मानें तो शिपर कन्ट्राक्टके नियमोंके अनुसार पंचोंके पास नालिश कर सकता है और यदि मिलवाले पंचके सामने न आवे, तो कमिटीकी राय है, कि शिपर 'ऐक्स पार्टी' पंच मुकरर करा सकता है ; इसका उसे हक है।

## डेड वेटसे अधिक माप।

(६) उदाहरण—सवाल—हैसियन और हैवी-गुड्स, जो की चढ़ाये गये हैं, उनकी गांठोंकी माप, डेडवेटके ऊपर कितनी अधिक अथवा कितनी कम हो, तो वह वाजिब समझी जाती है ?

जवाब—यदि हैवीगुड्स ७½ फी सदी और हैसियन १० फी सदी डेडवेटसे कम या बेशी हो तो "चोखा बेसिस" माना जाता है।

## मिलके वर्गके सम्बन्धमें उठनेवाली आपत्ति।

(७) उदाहरण—कितनी ही दफे ऐसा कन्ट्राक्ट किया जाता है, कि जो एकसे अधिक महीनों की डिलेवरीके लिये होता है और उसका माल 'ए०' अथवा 'बी' ग्रूपकी मिलोंमेंसे डिलेवरी करने के लिये होता है। उसके अमुक समयके बाद जो मिलें 'ए' अथवा 'बी' ग्रूपकी गिनतीमें कन्ट्राक्टके समयमें थी, वे सी० ग्रूपमें ले ली गयी हो, तो डिलेवरीके समय उसके विषयमें क्या करना चाहिये, उसकी बाबत कमिटीसे पूछा गया, तो यह जवाब मिला।

सवाल—एक मिल जो कि कन्ट्राक्ट लिखे जाते समय बी० ग्रूपमें थी, वह उसके बाद सी० ग्रपमें गिनी जाने लगी, तो उस

मिलके मालका किया हुआ टेण्डर क्या बी० ग्रूपमें ही गिना जायगा। और यह क्या उचित है ?

जवाब—कमेटी की रायसे वह टेण्डर उचित है।

## डंडी पैकिङ्ग।

(८) उदाहरण—बाजारमें कितनी ही दफे ७२ इंच वाले हेसियन कपड़े के लिये कन्ट्राक्टमें 'डंडी फोल्डेड' लिखा जाता है, तो—

सवाल—"डंडी फोल्डेड" के लिये बाजारके दस्तूरकी कौनसी शर्त्त हो सकती है ?

जवाब—"डंडी पैकिङ्ग" यह एक डंडीके बाजारमें कहा जानेवाला बोल है। जैसे कि 'पक्की' और 'जाकड़' ऐसा कलकत्तेके बाजारमें कन्ट्राक्टमें लिखने का रिवाज है। माल 'जाकड़' है या 'पक्का' यह कन्ट्राक्टमें लीख देना चाहिए।

## मालकी डिलेवरी की (डिउडेट) तारीख।

(९) उदाहरण—एक मिलने "इण्डियन जुट मिल असोसियेशनके" नियमानुसार कन्ट्राक्ट किया, जिसमें कि अमुक माल अमुक महीनेमें डिलेवरी करनेको लिखा गया है, और उस महीनेकी अन्तिम दो तारीखों को एक पार्टी, छुट्टीके दिन गिनकर, दूसरी पार्टीको उसके विषयमें खबर देती है, जिसको पाकर खरीदार उस मालको उन्हीं छुट्टीके दिनोंके अगले दिनको डिलेवरी मांगता है। (कारण उन दिनोंको छोड़कर वही आगे आनेवाला दिन कन्ट्राक्टकी "डिउडेट" हो सकती है।) पर मिल वह माल

दूसरे महीनेकी आठ तारीख़ तक टेण्डर करनेमें चुक गयी और इस लिये खरीदारका दावा जो कि माल देरसे देनेके कारण नुकसानीका हुआथा, वह भी मिलने मंजूर नहीं कीया वजे यह थी कि ;—

(१) खरिददारने वह माल डिउडेटके दिन ( महीनेकी आखिरी तारीख) शिपमेंटके लिये ले आनेकी ख़बर मिलवालोंको नहीं दी थी।

(२) वह इस बातको माननेके लिये तैयार नहीं है, कि छुट्टीके दिनोंके कारण कन्ट्राक्टको डिउडेटमें फेर फार हो सकता है।

सवाल—क्या मिलका दिखलाया हुआ कारण और उसकी की हुई कारवाई उचित है ?

जवाब—कमेटीकी रायसे, मिलने जो यह कारवाई की है, जिसमें कहा है, कि छुट्टियों के दिनोंके कारण कन्ट्राक्ट की डिउडेटमें फेरफार नहीं हो सकता, वह उचित नहीं है ; क्यों कि नीचे दिये हुए बंगाल चेम्बर आफ़ कमर्सके कायदेके मुताबिक महीनेकी आखिरी तारीख को आनेवाली छुट्टीके दिनके कारण कन्ट्राक्टकी डिउडेटमें फेरफार हो सकता है।

( चेम्बरका नियम—ता: २५ वीं जुन सन १९०२ )

"अगर मालकी डिलेवरीका दिन, रविवार अथवा एकपार्टी की छुट्टी अथवा शिपिङ्गकी छुट्टीके दिन, पड़ता हो, तो वह माल हर तरहकी छुटीके आगेवाले दिनको डिलेवरी करना चाहिये।"

अगर उस छुट्टीके दिनके पहले माल डिलेवरी देनेके लिये पूरा समय देकर मिलको शिपिङ्ग इन्सट्रकशन दिया हो और वह शिपिङ्ग

इन्सट्रकशन मिलने मंजूर कर लिया हो, तो कमेटीका मत है, कि वह माल देरसे भेजने पर मिल जवाबदार है ।

## प्रिन्सिपलके नामका डिक्लेरेशन ।

(१०) उदाहरण—यदि दलालने अपना कन्ट्राक्ट 'प्रिन्सिपाल' के नामसे दिया हो और यदि उन्होंने अपने प्रिन्सिपलका नाम पार्टिको जाहिर कर दिया हो, तो,—

सवाल—क्या यह चालू रिवाज नहीं है, कि वे अपने प्रिन्सिपलका नाम लिखके जाहिर करें ?

जवाब—प्रिन्सिपल का नाम लिखके ही बतलाना चाहिये ।

## हड़ताल (स्ट्राइक) के कारण देरकी डिलेवरी

(११) उदाहरण—किसी मिलमें अगस्त महीनेकी शुरूमें ही हड़ताल ( स्ट्राइक ) हो गयी, जिससे उस मिलके कितनेही विभागोंके काम रुक गये और इसीसे उसने अपने खरीदारों को नोटिस दिया, कि जो माल अक्टोबर दिसम्बरकी डिलेवरीका है, उसमें देर होगी। एजेन्ट यह नहीं कहता, कि शायद देरी होगी, बल्कि साफ़-साफ़ कहता है, कि देर होगी ही। जिससे समझा जाता है, कि कामचलाऊ अटकाव जो माल बनानेमें पड़ा है, उसको पूरा करनेका कोई उपाय नहीं हो सकता ।

सवाल--तो क्या, यह उचित है ?

जवाब—कमेटी इस बारेमें यह राय जाहिर करती हैं, कि मिलको इस बातको पूरे तौरसे दिखलानेका कोई हक नहीं है, कि इस तरहसे मालमें देर निश्चय ही होगी ।

## दूसरा उदाहरण

(१२) उदाहरण—एक खरिददारने मिलसे २० गांठ हैसियन, मे-जुन की डिलेवरीका लिया और १६ वीं० अप्रैलको ही उस मिलमें हड़ताल हो गयी, जिसकी खबर दे दी गयी है और इस सूचने के बादही मिलमें काम चालू हो जानेकी भी खबर दी गयी, जिससे केवल ७ दिन मिलका काम बन्द रहा।

सवाल—क्या इस अटकावसे मिलको कन्ट्राक्टका माल २ से २½ महीने तक देरसे चढ़ानेका हक है? क्या मिल कन्ट्राक्टकी दफा ११में दिखलाये अनुसार अपना बचाव कर सकती है?

जवाब—कमेटीकी रायसे मिलको कन्ट्राक्टकी ११वीं० दफासे किसी तरहका बचावा नहीं मिल सकता।

## मिलका फर्म आफर।

(१३) उदाहरण—एक मिलने किसी दलालकी मारफत एक शिपरको तार करनेके लिये अमुक समयके लिये फर्म आफर दिया है, शिपरने उस आफरको मंजूरकर लिया है, पर ज्योंही दलालने मिलको इस बातकी खबर दी, कि शिपरने वह आफर मंजूर कर लिया है, त्योंही मिलवालेने कहा, कि मिलमें अभी स्ट्राइक (हड़ताल) हो गयी है।

सवाल—इस मामलेमें शिपरकी स्थिति कैसी होगी? क्या वह मालका कन्ट्राक्ट स्ट्राइकके नोटिसके साथ लेने को बंधा हुआ है? अथवा क्या वह मिलके हिसाबमें वह माल फिरसें खरीदे, तो वह

वाजिब कहलायेगा ? ( क्यों कि शिपर अपने खरीदनेवालों साथके उस मालको डिलेवरी करनेके लिये अपने आपको बांध चुका है । )

जवाब—ऊपर बतलायी हुई हालतमें कमेटीकी यह राय है, कि शिपरको वह कन्ट्राक्ट और स्ट्राइकका नोटिस मंजूर कर लेना ही चाहिये और शिपर यदि फिरसे वह माल मिलके हिसाबमें खरीदे, तो वह वाजिब नही कहलायेगा।

## नही डिलेवर किये हुए मालका डिफरंस ।

(१४) उदाहरण—एक बेचनेवालेने अपने खरीदारको, कन्ट्राक्टकी डिउडेटको माल नहीं दिया, तब उस मालके लिये कलकत्तेमें जो दरकी घटाबढ़ी होगी, उसे किस तरह पक्का करना चाहिये ?

सवाल—क्या वह पक्का भाव डिउडेटके दिनके भावमें होना चाहिये ? अथवा जिस भावसे उस खरीदारने वह माल बेचनेवालेके हिसाबमें उसके बाद खरीदा है, वह होना चाहिये ?

जवाब—अगर माल डिलेवर नही किया गया हो, तो ऐसी हालतमें खरीदार सिर्फ कन्ट्राक्टके भाव और जो भाव डिउडेटका हो, उस भावका डिफरंस ले सकता है, पर अगर डिउडेटके पहलेही बेचनेवाली वह माल डिलेवर करनेमें अपनी लाचारीकी खबर खरीदारको दे दे, तो खरीदारको इण्डियन कन्ट्राक्टके नियमानुसार खबर पाते ही वह माल खरीदना चाहिये ।

इसी हालतमें एक दूसरा सवाल कमेटीके सामने लाया गया था, कि यदि कदाचित् बेचनेवाला डिउडेटके पहले अपने खरीदारको किसी मालको डिलेवर करनेमें अपनी लाचारी मजबूरी जाहिर

रे और खरीदार उसके अनुसार माल अमुक भावमें खरीदे, सके बाद डिउडेटके दिन उस मालका भाव खरीदारके लिये हुए से नीचे चला जाये, तो उस समय क्या खरीदार को डिउडेटके और उस कन्ट्राक्टके भावका डिफरेन्स मिलेगा? अथवा खरीदारने बेचनेवालेके खबर देने बाद जिस भावमें माल लिया, उसका डिफरेन्स मिलता है?

जवाब—कमेटीने राय जाहिर की है, कि ऐसी हालतमें खरीदारने वह माल पीछे जिस भावमें खरीदा हो, उसीका भाव फेर ( डिफरेन्स ) उसे मील सकता है।

## मिल टुटनेसे देरीकी डिलवरी।

(१५) उदाहरण—एक मिलका इन्जिन काम करते करते टूट गया। इसलिये कन्ट्राक्टकी ११ वी दफाके अनुसार उसे रियायत दी गयी तीन दिन बाद ही मिलने अपना काम जारी कर दिया और काम जारी होनेका खबर देते हुए मिलने यह सूचना दी, कि वह मालकी डिलेवरीमें देर होनेकी जिम्मेदार नहीं है। साथही साथ उसने यह भी खबर दी, कि उस कन्ट्राक्टकी डिउडेटके पीछे ३ दिन बाद जैसे बने वैसे जल्दी के साथ माल डिलेवर करने की वे लोग सामर्थ्यभर चेष्टा करेंगे; पर यदि माल उसके बाद भी कितनी ही देर में डिलेवर करनेमें आवे, तो उस देरके लिये वह जोखिमदार नहीं हैं।

सवाल—क्या ऐसा स्टेटमेन्ट करना मिलके लिये उचित है?

जवाब—कमेटीकी रायके अनुसार मिल सिर्फ कन्ट्राक्ट की तारीखसे केवल तीन दिन बादतक माल डिलेवर करनेकी हकदार है,

जिसके बाद कन्ट्राक्टकी डिलेवरीके व्यौरेके मुताबिकही वह कन्ट्राक्ट गिना जाता है। मिलका बताया हुआ व्यौरा वाजिब नहीं है।

दूसरा उदाहरण।

(१६) उदाहरण—एक शिपरने ७५००० बोरोंके लिये, दर महीने बराबर भागमें जुलाई, अगस्त और सप्टेम्बर में शिपमेंट करनेके लिये मिलके साथ कन्ट्राक्ट किया। जुलाई महीने का माल बराबर ठीक वक्तसे शिपमेंट कर दिया गया। तारीख ११ वीं० अगस्तको मिलने शिपरको खबरदी, कि मिलमें नुकसान पड़जानेके कारण अगस्त और सप्टेम्बर के मालका शिपमेंट देरसे होगा। इसके तीन दिन बाद मिलने शिपरको खबर दी, कि मरम्मत होनेके कारण काम जारी हो गया है, मिल चल रही है, पर जितना समय बरबाद हुआ है, उसीके कारण माल देनेमें जो देर होगा, उसकी जवाबदेही हमलोग अपने ऊपर नहीं ले सकते। इसके बाद उन लोगोंने अगस्त का माल नीचे लिखे अनुसार चढ़ाया :—

१६००० बोरोंका बिल-लेडिंग तारीख ३० सप्टेम्बर को हुई।

८००० ,, ,, ,, ७वीं० अकतूबर को हुई।

सवाल—क्या माल देरसे चढ़ानेके कारण मिल जवाब दार है? और यदि नही है, तो शिपरको क्या करना चाहिये?

जवाब—कमेटीकी राय है, कि मिल कन्ट्राक्टकी ११वीं० दफाके अनुसार ऐसी देरकी डिलेवरीके लिये रियायत पानेकी हकदार नहीं है; क्योंकि जैसे नुकसान होनेसे ३ दिन की देर हुई है, वैसेही अधिकसे अधिक मालकी डिलेवरी में उसके दूने दिन ( ६ दिन ) की देर होनी चाहिये थी।

## मिलका नाम डिक्लेर करनेकी तारिख।

(१७) उदाहरण—जूट मिल ऐसोसियेशनके कन्ट्राक्ट फार्ममें एक बेचनेवालेने कितनेही बोरे बेचे हैं, जिसमें किसी भी मिलका माल देनेका आप्शन ( अधिकार, इच्छा ) बेचनेवालोको है ; पर यह बतलाया गया है, कि अमुक दिनको मिलका नाम खरीदारको बतला दियाजायगा ; पर।

सवाल—यदि स्थिर किया हुआ दिन रविवार हो, तो बेचनेवालेको अपने खरीदारके पास यह डिक्लेरेशन कब भेजना चाहिये ?

जवाब—कमिटी की रायसे यह डिक्लेरेशन उस दिन के अगले शनिवार को देना चाहिये।

## देरसे शिपमेंटका दावा।

(१८)उदाहरण—किसी मिलने अमुक महीनेमें शिपमेंट करनेके लिये माल बेचनेका कन्ट्राक्ट किया और उस महीनेकी १७ वीं तारीखको उस मालका शिपिङ्ग इन्स्ट्रकशन भी मंजूरकर लिया, जिसमें उस माल को उस महीनेकी २१ वीं तारीख से लेकर ३१ वीं तक लदवा देने की हिदायत की गयी थी। इसके बाद ता: २७ वीं को मिलमें हड़ताल हो जानेके कारण उसने इसकी खबर दी और साथही साथ मालका देरसे शिपमेंट होने की जवाबदेरी भी नामंजूर कर दी।

सवाल—क्या मिल उस महीनेमें इतनी देरसे स्ट्राइक (हड़ताल) डिक्लेर करनेकी हकदार है ? और क्या वह माल देरसे चढ़ाने को हकदार है ?

जवाब—कमेटीके मतानुसार इस हालतमें मालको देरसे लदवाने के लिये मिलको जोखिमदार समझना होगा।

## एफ० ओ० आर० कलकत्ता डिलेवरी।

(१९) उदाहरण—यदि अमुक बोरे एफ० ओ० आर० कलकत्ता —अर्थात् फ्री-आन-रेल, कलकत्ते में लिये गये हों, तो कितनेही मिल वालोंका कहना है, कि जिस दिन माल रेलवे कम्पनी के जिम्मे कर दिया गया, उसी दिनसे वह माल रवाना कर दिया गया ऐसा समझना चाहिये, फिर तो चाहे वह माल रेलवे स्टेशन में दीया हो, या मिलके साइडिंगमें हो। वही दिन उसकी रवानगी की तारीख मानी जाती है। दूसरे कहते हैं, कि सिर्फ रेलवे रसीद जिस दिन की हो, वही तारीख मालकी डिलेवरी की समझनी चाहिये।

सवाल—तो उस कन्ट्राक्टके लिये ठीक डिलेवरी की तारीख कौनसी माननी चाहिये।

जवाब—कमेटीके ख्यालसे यदि माल एफ० ओ० आर० कलकत्ता बेचा गया हो तो उसकी डिलेवरी की तारीख इस तरह गिननी चाहिये, कि जिस तारीख को रेलवे रसीद हो, और नहीं कि जिस तारीख को वह माल रवाना करनेके लिये मिलमें रेलवे साइडिंग में या रेलके हवाले में तैयार कर रखा गया हो।

## कन्ट्राक्टकी डिउडेट।

(२०) उदाहरण—कितनीही दफे अमुक माल अमुक महीनेकी १५ वीं या २५ वीं तारीखको डिलेवर करनेके लिये खरीदा जाता है और अमुक लोग समझते हैं। कि इससे शिपरको

उस महीनेमे शिपमेंट करनेका भरोसा होनेके लिये ऐसा किया गया है। और ऐसा करनेसे वह डिलेवरी उसी महीनेकी होती है और उसका बिल लेडिङ्ग भी उसी महीने की तारीख को होता है। वरना उस मालको उस महीने की आखीर तारिख तक डिलेवर करनेमे कोई हर्जा नहि—और दूसरी पार्टी समझती है, कि कन्ट्राक्टमें जिस तारीखको डिलेवरी देनेके लिये लिखा गया है, उससे देरमें 'एलौंग साइड' करनेसे वह माल कैन्सल कर दिया जा सकता है।

सवाल—कमेटी इस विषयमें कौन उपायको सच्चा समझती है ?

जवाब—कमेटीकी राय से, यदि किसी महीनेकी १५ वीं या २५ वीं तारीखके लिये कोई माल खरीदा गया हो, और यदि वह माल उस समय तक डिलेवर नहीं किया जावे, तो खरीदार उसको कैन्सल कर दे सकता हैं।

## आपशनका डिक्लेरेशन।

(२१) उदाहरण—कितनीही दफे खरीदारकी ओरसे अपना डिक्लेरेशन नोट, जो कि माल की डिलेवरीके महीनेके पहलेवाले महीनेकी १५ वीं तारीखको दिनके ३ बजेके बाद बेचनेवालोको दिया गया हो, तो उसे बेचनेवाला नहीं लेता। तब—

सवाल—अधिकसे अधिक किस समय तक बेचनेवाला कन्ट्राक्ट-वाले डिक्लेरेशनको लेनेके लिये मजबूर है ?

जवाब—कमेटीने यह निश्चय किया है, कि यदि कन्ट्राक्टमें लिखा हुआ आपशन उस दिन (जिस दिन वह डिक्लेर करना

चाहिये ) आफिस टाइममें डिक्लेर कर दिया जाये, तो वह खरीदारकी उचित कारवाई समझी जाती है (अगर डिक्लेरेशनकी डिउ रविवारको हो, तो उसके अगलेह शनिवारको आफिस टाइमके अन्दर डिक्लेर करना चाहिये )

## स्ट्राइप चार्ज जोड़नेकी रीति ।

(२२) उदाहरण—एक कन्ट्राक्ट २०००० हेवी सी० स्टैण्डर्ड साइज् वालेका रू० ४०) के भाव सें हुआ है, जिसमें २" ब्लू अथवा ग्रीन स्ट्राइप ( धारी ) का अपशन कन्ट्राक्ट भावसे चार आना अधिकमें दिया गया है। खरीदारने वह माल ४३"×२९" हेम्ड २" ग्रीन स्ट्राइपवाला डिक्लेर किया। इसके बाद डिलेवरीके समय बेचनेवालेने अपने मालका बिल इस प्रकार बनाया ।

२०००० बोरे हेवी सी० ४३"×२९" हेम्ड । दर ४०) एफ० ए० एस० ४०"×२८" हेम्डके, उपर जिसके लूजका भाव ३९।) हुआ, जिसमें स्ट्राइपका चार आना जोड़नेसे ३९॥ होता है, जिसके प्रोप्रोरशनसे ४३"×२९" हेम्डका रु० ४३-१३-१०-६८ फी सौ बोरेके हिसाबसे २०००० बोरेका रुपया गिना गया है।

सवाल :—क्या इस तरहकी गिनती ठीक है ? और स्ट्राइपका जो०।) चार आना अधिक होता है, वह पहले जोड़ना चाहिये या पीछे ?

जवाब—कमेटीकी राय है, कि हरएक स्ट्राइपका बेशीका चार आना उस मालका लूजभावसे प्रोप्रोरशन करनेके बाद जोड़ना चाहिये। जैसे कि—

२०००० बोरेके ४०"×२८" हेमड का दर फी सैकड़े रु० ४०) एफ० ए० एस, हो, जिसके लूजका भाव रु० ३८।) हो, जिस भावसे ४३"×२८" हेमड २" ग्रीन स्ट्राइपका प्रोप्रोरशन रु०४३-८-५-३७ होता है, जिसमें स्ट्राइपका चार आना जोड़ देनेसे फी सैकड़े बोरेका रू० ४३-१२-५-३७ होता है, कि जिस भावसे उन २०००० बोरेके ४३"×२८" हेमड २" ग्रीन स्ट्राइपका रुपया निकालना चाहिये।

## परदेशका फर्म आफर।

(२३) उदाहरण—यहांके एक शिपरने लण्डनमें अपने एक खरीदारको किसी मालका फर्म आफर देकर कन्ट्राक्ट करनेके लिये अपने खरीदारको अपशन दिया। इसपर खरीदारने उस आफरको मंजूर करते हुए एक चिट्ठी लिखकर पहलीही डाकसे भेजी। इसके बाद उसने यहांके शिपरको तारद्वारा यह खबर भेजी, कि मेरी अमुक तारीख को भेजी हुई चिट्ठीको रद्द करदेना और उसमें किये हुए कन्ट्राक्टको कैन्सल समझना।

सवाल—इस मालमें शिपरको क्या करना चाहिये? वह कन्ट्राक्टको कैन्सल समझे अथवा खरीदारको माल लेनेके लिये मजबूर माने?

जवाब—कमेटीकी रायसे जिस पत्रमें खरीदारने कन्ट्राक्ट मंजूर किया है, उस पत्र मिलनेसे पहले ही उसका तार शिपरको मिल जाये, तो वह कन्ट्राक्ट कैन्सल हुआ समझना चाहिये।

## हैसियन के

इस आँकड़े में हैसियन कपड़े के इंचके हिसाबसे फी गज

सवाल—जैसे की ४० इंच कपड़े का वजन ८ औंस हुआ, तो

| इंच ४० | औंस ७ | ७½ | ८ | ८½ | ९ | ९½ | १० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३० | ५ २५ | ५ ६२ | ६ ० | ६ ३७ | ६ ७५ | ७ १२ | ७ ५० |
| ३२ | ५ ६० | ६ ० | ६ ४० | ६ ८० | ७ २० | ७ ६० | ८ ० |
| ३६ | ६ ३० | ६ ७५ | ७ २० | ७ ६५ | ८ १० | ८ ५५ | ९ ० |
| ३७ | ६ ४७ | ६ ९४ | ७ ४० | ७ ८६ | ८ ३२ | ८ ७९ | ९ २५ |
| ४१ | ७ १७ | ७ ६९ | ८ २० | ८ ७१ | ९ २२ | ९ ७४ | १० २५ |
| ४२ | ७ ३५ | ७ ८७ | ८ ४० | ८ ९२ | ९ ४५ | ९ ९७ | १० ५० |
| ४४ | ७ ७० | ८ २५ | ८ ८० | ९ ३५ | ९ ९० | १० ४५ | ११ ० |
| ४५ | ७ ८७ | ८ ४४ | ९ ० | ९ ५६ | १० १२ | १० ६९ | ११ २५ |
| ४६ | ८ ०५ | ८ ६२ | ९ २० | ९ ७७ | १० ३५ | १० ९२ | ११ ५० |
| ४७ | ८ २२ | ८ ८१ | ९ ४० | ९ ९९ | १० ५७ | ११ १६ | ११ ७५ |
| ४८ | ८ ४० | ९ ० | ९ ६० | १० २० | १० ८० | ११ ४० | १२ ० |
| ४९ | ८ ५७ | ९ १९ | ९ ८० | १० ४१ | ११ ०२ | ११ ६४ | १२ २५ |
| ५० | ८ ७५ | ९ ३७ | १० ० | १० ६२ | ११ २५ | ११ ८७ | १२ ५० |
| ५२ | ९ १० | ९ ७५ | १० ४० | ११ ०५ | ११ ७० | १२ ३५ | १३ ० |
| ५४ | ९ ४५ | १० १२ | १० ८० | ११ ४७ | १२ १५ | १२ ८२ | १३ ५० |
| ५५ | ९ ६२ | १० ३१ | ११ ० | ११ ६९ | १२ ३७ | १३ ०६ | १३ ७५ |
| ५६ | ९ ८० | १० ५० | ११ २० | ११ ९० | १२ ६० | १३ ३० | १४ ० |
| ५८ | १० १५ | १० ८७ | ११ ६० | १२ ३२ | १३ ०५ | १३ ७७ | १४ ५० |
| ६० | १० ५० | ११ २५ | १२ ० | १२ ७५ | १३ ५० | १४ २५ | १५ ० |
| ७२ | १२ ६० | १३ ५० | १४ ४० | १५ ३० | १६ २० | १७ १० | १८ ० |
| ७६ | १३ ३० | १४ २५ | १५ २० | १६ १५ | १७ १० | १८ ०५ | १९ ० |
| ८० | १४ ० | १५ ० | १६ ० | १७ ० | १८ ० | १९ ० | २० ० |

## वजनका क्षेत्रफल ।

कपड़े का वजन कितना होता है, यही दिखाया गया है।

३२ इंच का कितना होगा ? जवाब—६ औंस और ४० पाँइन्ट।

| १०½ | ११ | ११½ | १२ | १२½ | १३ | १३½ | १४ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ७ ८७ | ८ २५ | ८ ६२ | ९ ० | ९ ३७ | ९ ७५ | १० १२ | १० ५० |
| ८ ४० | ८ ८० | ९ २० | ९ ६० | १०० | १० ४० | १० ८० | ११ २० |
| ९ ४५ | ९ ९० | १० ३५ | १० ८० | ११ २५ | ११ ७० | १२ १५ | १२ ६० |
| ९ ७१ | १० १७ | १० ६४ | ११ १० | ११ ५६ | १२ ०२ | १२ ४९ | १२ ९५ |
| १० ७६ | ११ २७ | ११ ७९ | १२ ३० | १२ ८१ | १३ ३२ | १३ ८४ | १४ ३५ |
| ११ ०२ | ११ ५५ | १२ ०७ | १२ ६० | १३ १२ | १३ ६५ | १४ १७ | १४ ७० |
| ११ ५५ | १२ १० | १२ ६५ | १३ २० | १३ ७५ | १४ ३० | १४ ८५ | १५ ४० |
| ११ ८१ | १२ ३७ | १२ ९४ | १३ ५० | १४ ०६ | १४ ६२ | १५ १९ | १५ ७५ |
| १२ ०७ | १२ ६५ | १३ २२ | १३ ८० | १४ ३७ | १४ ९५ | १५ ५२ | १६ १० |
| १२ ३४ | १२ ९२ | १३ ५१ | १४ १० | १४ ६९ | १५ २७ | १५ ८६ | १६ ४५ |
| १२ ६० | १३ २० | १३ ८० | १४ ४० | १५ ० | १५ ६० | १६ २० | १६ ८० |
| १२ ८६ | १३ ४७ | १४ ०९ | १४ ७० | १५ ३१ | १५ ९२ | १६ ५४ | १७ १५ |
| १३ १२ | १३ ७५ | १४ ३७ | १५ ० | १५ ६२ | १६ २५ | १६ ८७ | १७ ५० |
| १३ ६५ | १४ ३० | १४ ९५ | १४ ६० | १६ २५ | १६ ९० | १७ ५५ | १८ २० |
| १४ १७ | १४ ८५ | १५ ५२ | १६ २० | १६ ८७ | १७ ५५ | १८ २२ | १८ ९० |
| १४ ४४ | १५ १२ | १५ ८१ | १६ ५० | १७ १९ | १७ ८७ | १८ ५६ | १९ २५ |
| १४ ७० | १५ ४० | १६ १० | १६ ८० | १७ ५० | १८ २० | १८ ९० | १९ ६० |
| १५ २२ | १५ ९५ | १६ ६७ | १७ ४० | १८ १२ | १८ ८५ | १९ ५७ | २० ३० |
| १५ ७५ | १६ ५० | १७ २५ | १८ ० | १८ ७५ | १९ ५० | २० २५ | २१ ० |
| १८ ९० | १९ ८० | २० ७० | २१ ६० | २२ ५० | २३ ४० | २४ ३० | २५ २० |
| १९ ९५ | २० ९० | २१ ८५ | २२ ८० | २३ ७५ | २४ ७० | २५ ६५ | २६ ६० |
| २१ ० | २२ ० | २३ ० | २४ ० | २५ ० | २६ ० | २७ ० | २८ ० |

# हरएक मालका स्टैण्डर्ड साइजका ब्यौरा।

## Hessian-Cloth,

### हैसियन क्लाथ—

(१) इलेवन पोर्टर—स्टैण्डर्ड साइज (40" wide cloth $10\frac{1}{2}$ oz. weight per yard) ४० इंच चौड़ा कपड़े के एक गजका वजन १०½ औंस है, जिसका पोर्टर ११ और शाट्स १२ है जिसका पैकिंग (Iron bound bales of 2000 yards each) पक्के लोहेकी पट्टियोंका है, और हरएक गाँठ फोल्डेड कपड़े की है जिसकी नीचे बतलाये अनुसार क्वालिटीका आपशन है, जिसके पोर्टर, शाट्स और भाव वगैरहका ब्यौरा नीचे लिखे अनुसार है,—

उदाहरणके तौरपर—यदि ऊपरवाले मालका भाव, फी सौ गजका रू० १५) एफ० ए० एम० हो तो फी आधे औंसके कम वजनका छः आना कम और फी आधे औंसके अधिक वजनका नौ आना अधिक गिनना चाहिये। जैसेकि—

४०"—१०½ औंस वजनके कपड़ेका ११ पोर्टर और १२ शाट्सका दर सौ गजका रू० १५)

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४०"—१० | ,, | ,, | ,, | ११ | ,, | १२ | ,, १४॥≈) |
| ४०"—९½ | ,, | ,, | ,, | ११ | ,, | १० | ,, १४।≈) |
| ४०"—११ | ,, | ,, | ,, | ११ | ,, | १२ | ,, १५॥=) |
| ४०"—११½ | ,, | ,, | ,, | ११ | ,, | १२ | ,, १६≈) |
| ४०"—१२ | ,, | ,, | ,, | ११ | ,, | १२ | ,, १६॥≋) |

(a) इस मालमें अगर ३६ इंच चौड़ा कपड़ा लेना हो तो उसका प्रोप्रोरशन भाव और वजनसे निकालकर उसमें चार आना फी सौ गजमें पेनलटीका रखलेना चाहिये।

(b) यदि कपड़ा ३२ इंच चौड़ा लेना हो, तो उसका प्रोप्रोरशन भाव और वजनसे निकालकर फी सैकड़े गज पर आठ आना पेनल्टीका और रखलेना। पर यदि—

(c) कपड़ा ४५ इंच चौड़ा लेना हो तो वह प्रोप्रोरशन भाव और प्रोप्रोरशन वजनमें ही लिया जाता हैं।

पैकिङ्ग—ऊपरके प्रत्येक मालका पेकिङ्ग स्टैण्डर्ड होता है अर्थात् प्रत्येक गाँठ लोहेकी पटियोंसे बंधे हुए २००० गज फोल्डेड कपड़ेकी होती है। इसके सिवा इस मालमें नीचे बतलायी हुई क्वालिटी भी होती है।

| | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४५ | इंच | चौड़ा | कपडेका | वजन | ११ | औंस, | पोटर | ११, | शाट्स | १२ है। |
| ४५ | ,, | ,, | ,, | ,, | १२ | ,, | ,, | ११ | ,, | १२ ,, |
| ४५ | ,, | ,, | ,, | ,, | १४ | ,, | ,, | ११ | ,, | १२ ,, |
| ५० | ,, | ,, | ,, | ,, | १२ | ,, | ,, | ११ | ,, | १२ ,, |

इसमें से हरएक क्वालिटीके मालका पैकिङ्ग फी गाँठमें पक्की लोहेकी पटियोंसे बँधे हुए १००० गज कड़ेका होता है।

ऊपर दिखलायी हुई तमाम क्वालिटियोंमें, जिसका आपशन कन्ट्राक्टमें, दिया गया हो, उसी क्वालिटीका माल लेनेके लिये खरीदारको अपने बेचनेवालेके पास कन्ट्राक्टकी डिउडेटसे ४५ दिन पहले डिक्लेरेशन भेजना पड़ता है।

(२) नाइन पोर्टर—स्टैण्डर्ड साइज—(40″wide cloth, 8 oz. weight per yard) ४० इंच चौड़ा कपड़ेके एक गजका वजन ८ औंस हो, जिसका पोर्टर ९ और शाट्स १० हो, उस मालकी हरएक गाँठ पक्की लोहेकी पटियोंसे बाँधी हुई २००० गज फोलडेड कपड़े की होती है। साथही इस मालकी नीचे लिखी हुइ क्वालिटियोंका आपशन होता है, जिनके पोर्टर, शाट्स और भावका ब्यौरा नीचे लिखे अनुसार होता है। उदाहरणके लिये—यदि इस मालका भाव फी सौ गजका रु० ११) एफ० ए० एस० हो, तो हरएक आधे औंस कम वजनके लिये चार आना और हरएक आधे औंस अधिक वजनके लिये सात आना अधिक लिया जाता है। जैसेकि,—

४०″—८ औंस वजनके कपड़ेमें ९ पोर्टर १० शाट्स हैं, उसके फी सौ गजका दाम रु० ११-०-० ऐफ० ए० एस

४०″—७½ ,, ,, ९ ,, ९ ,, १०-१२-० हैं।<br>
४०″—७ ,, ,, ९ ,, ८ ,, १०-८-० ,,<br>
४०″—६½ ,, ,, ७ ,, ८ ,, १०-४-० ,,<br>
४०″—८½ ,, ,, ९ ,, १० ,, ११-७-० ,,<br>
४०″—९ ,, ,, ९ ,, १० ,, ११-१४-० ,,

(a) इस मालमें अगर कपड़ा ३६ इंच चौड़ा हो तो इसी प्रोप्रोरशन वजनमे और प्रोप्रोरशन भावसें लेते हुए चार आना अधिक पेनल्टी ली जाती है। और :—

(b) यदि कपड़ा ४५ इंच चौड़ा हो, तो वह प्रोप्रोरशन वजन और प्रोप्रोरशन भावसे ही लिया जाता है।

पैकिङ्ग—ऊपर बतलाये हुए तमाम मालोंका पैकिङ्ग स्टैण्डर्ड अर्थात् पक्की लोहेकी पट्टीसे बँधी २००० गज़ फोल्डेड कपड़ोंवाली गाँठके हिसाबसे होता है।

इसके सिवाय इस मालमें एक किस्म ४५ इंच चौड़ा कपड़ेकी है जो ८ औंस वजनका होता है। जिसमें पोर्टर ८ और शाट्स १० होते है, जिसका पैकिंग स्टैण्डर्ड होता है, पर यदि ५० इंच चौडा कपड़ा १० औंस वजनका हो तो उसका पोर्टर ८ औंर शाट्स १० होता है पर पैकिंग १ गाँठमें १००० गज फोल्डेड कपड़े की ही होती है।

इन सब आपशनोंमेंसे जो कोई माल चाहिये, उसके लिये ४५ दिन पहले डिक्लेर करना चाहिये।

## Twill-Sacking Cloth.

## ट्विल सैकिङ्ग क्लाथ।

इस किस्मके कपड़ेका स्टैण्डर्ड साइज २७ इंच चौड़ा और १६ औंस वजनका प्रत्येक गज कपड़ा होता है, जिसके पोर्टर ८ और शाट्स ८ होते हैं और जिसमें "३ बुलू स्ट्राइप" (जो कि काली धारी कहलाती है) होती है। इस कपड़ेका पैकिङ्ग लोहेकी पटियों से बंधी हुई प्रत्येक गाँठमें १००० गज फोल्डेड कपड़ेका होता है। कितनोही दफे यह कपड़ा "प्लेन" (बिना धारीका) भी लिया जाता है। इसकी क्वालिटीका आपशन इस प्रकार है :—

(1) २७ इंच चौड़ा कपड़ा, हरएक गजका वजन २१ औंस, जिसका पोर्टर ८ और शाट्स ९ होते हैं, जिसका पैकिंग लोहेकी

पटियोंसें बंधी हुई १००० गज फोल्डेड कपड़ेकी गाँठका होता है।

(2) २८ इंच चौड़ा कपड़ा, हरएक गजका वजन २४ औंस, जिसमें पोर्टर ८ और शाट्स ८ होते हैं, पैकिंग हरएक गाँठका लोहेकी पटियो से होता है। इसमें ८०० गज फोल्डेड कपड़ा रहता है।

यह क्वालिटी आपशन ४५ दिन पहले ही डिक्लेर करना चाहिये।

## Fine, Twill-Sacking Cloth.

### फाइन ट्विल सैकिंग क्लाथ।

इस तरहके कपड़े का स्टैण्डर्ड साइज़ २२ इंच चौड़ा होता है, उसका वजन १३ औंस फी गजके हिसाबसे होता है, जिसके पोर्टर १० और शारस १२ होते हैं। यह प्लेन याने सादे कपड़ेसे बनाया जाता है। इस कपड़ेको कितनेही समय २२ इंच चौड़े और १४ औंस वजनमें लिया जाता हैं, जिनके पोर्टर ८ और शाट्स ८ होते हैं और इन दोनों तरहके कपड़ोंका पैकिंग पक्के लोहे की पटियोंकी बँधी हुई १००० गज फोल्डेड कपड़े की गाँठोंका होता है।

## Hoop-Cloth

### हुप क्लाथ।

इस तरहके कपड़ेका स्टैण्डर्ड साइज ४५ इंच चौड़ा और प्रत्येक गज कपड़ेका वजन २४ औंस होता है। इसके पोरटर ७

और शाट्स ८ होते हैं। इसमें "रेड और ब्लु स्ट्राइप" (लाल और काली धारी) होती है और पैकिंग लोहेकी पटियोंका होता है। हरएक गांठमें ५०० या ८०० गज फोल्डेड कपड़ेका होता है। इनमेंसे ५०० या ८०० गज जिस किस्मकी गांठ लेने चाहे, उसी किस्मकी खरीदारको मिल सकती है।

## E. Cloth.

ई-क्लाथ।

इस तरहके कपड़ेका स्टैण्डर्ड साइज दो तरहकी होती है— एक तो २९ इंच चौड़ी और दूसरी २८ इंच। २९ इंचवाला कपड़ा ४०"×२८" अनहेम्ड बोरोंके लिये इस्तेमाल होता है और २८ इंच वाला कपड़ा ४०"×२८" हेम्ड बोरोंके लिये इस्तेमाल किया जाता है। इन दोनों तरहके कपड़ोंका वजन १$\frac{3}{8}$ पौंड होता है, जो कि इस कपड़ेके बने हुए एक बोरे का वजन होता है, जिसके पोर्टर ५ और शाट्स ८ होता है। इसका पैकिंग हरएक गाँठका होता है और उसमें १००० गज फोल्डेड कपड़ेकी होती हैं।

## Egyptian–Sacks (Bags)

बोरा–इजिपशियन सैक्स।

स्टैण्डर्ड साइज ६०"×३०" हेम्ड। हरएक बोरेका वजन ५ पौंड होता है, जिसके पोर्टर ६ और शाट्स ८ होता हैं। "दो इंची माजेण्टा स्ट्राइप" वाले पतले कपड़ेका बनता है, जिसकी सिलाई "टार" होती है। पैकिंग पक्के लोहेकी पटियोंका होता है।

पटियोंसें बंधी हुई १००० गज फोल्डेड कपड़ेकी गाँठका होता है।

(2) २८ इंच चौड़ा कपड़ा, हरएक गजका वजन २४ औंस, जिसमें पोर्टर ८ और शाट्स ८ होते हैं, पैकिंग हरएक गाँठका लोहेकी पटियो से होता है। इसमें ८०० गज फोल्डेड कपड़ा रहता है।

यह क्वालिटी आपशन ४५ दिन पहले ही डिक्लेर करना चाहिये।

## Fine, Twill-Sacking Cloth.

## फाइन ट्विल सैकिंग क्लाथ।

इस तरहके कपड़े का स्टैण्डर्ड साइज़ २२ इंच चौड़ा होता है, उसका वजन १३ औंस फी गजके हिसाबसे होता है, जिसके पोर्टर १० और शारस १२ होते हैं। यह प्लेन यानी सादे कपड़ेसे बनाया जाता है। इस कपड़ेको कितनेही समय २२ इंच चौड़े और १४ औंस वजनमें लिया जाता हैं, जिनके पोर्टर ८ और शाट्स ८ होते हैं और इन दोनों तरहके कपड़ोंका पैकिंग पक्के लोहे की पटियोंकी बँधी हुई १००० गज फोल्डेड कपड़े की गाँठोंका होता है।

## Hoop-Cloth

## हुप क्लाथ।

इस तरहके कपड़ेका स्टैण्डर्ड साइज ४५ इंच चौड़ा और प्रत्येक गज कपड़ेका वजन २४ औंस होता है। इसके पोरटर ७

और शाट्स ९ होते हैं। इसमें "रेड और ब्लु स्ट्राइप" (लाल और काली धारी) होती है और पैकिंग लोहेकी पटियोंका होता है। हरएक गांठमें ५०० या ८०० गज फोल्डिड कपड़ेका होता है। इनमेंसे ५०० या ८०० गज जिस किस्मकी गांठ लेने चाहे, उसी किस्मकी खरीदारको मिल सकती है।

## E. Cloth.

### ई—क्लाथ।

इस तरहके कपड़ेका स्टैण्डर्ड साइज दो तरहकी होती है—एक तो २९ इंच चौड़ी और दूसरी २८ इंच। २९ इंचवाला कपड़ा ४०"×२८" अनहेम्ड बोरोंके लिये इस्तेमाल होता है और २८ इंच वाला कपड़ा ४०"×२८" हेम्ड बोरोंके लिये इस्तेमाल किया जाता है। इन दोनों तरहके कपड़ोंका वजन १$\frac{3}{8}$ पौंड होता है, जो कि इस कपड़े के बने हुए एक बोरे का वजन होता है, जिसके पोर्टर ५ और शाट्स ८ होता हैं। इसका पैकिंग हरएक गाँठका होता है और उसमें १००० गज फोल्डिड कपड़े की होती हैं।

## Egyptian-Sacks (Bags)

### बोरा—इजिपशियन सैक्स।

स्टैण्डर्ड साइज ६०"×३०" हेम्ड। हरएक बोरेका वजन ५ पौंड होता है, जिसके पोर्टर ६ और शाट्स ८ होता हैं। "दो इंची माजिण्टा स्ट्राइप" वाले पतले कपड़े का बनता है, जिसकी सिलाई "टार" होती है। पैकिंग पक्के लोहेकी पटियोंका होता है।

प्रत्येक गाँठ में २०० फोल्डेड बोरे हैं। और वह कन्ट्राक्टके भावमेंही गिना जाता हैं। इस तरहका बोरा कितनी ही दफा "ड्राइ" सिलाईका शिपमेन्ट होता है और "दो इंची स्कारलेट स्ट्राइप" वाला भी लिया जाता है। तथा कितनीही दफे सादे बोरे भी होते हैं, वह सब कन्ट्राक्टमें लिखे हुए भावसेंही मिलता है।

यह माल इजिप्ट ( मिश्र ), लेवान्स, और कन्टीनेन्टको अधिक जाता है।

## Egyptian Grain-Sacks (Bags)

## बोरा—इजिपशियन ग्रेन सैक्स।

स्टैण्डर्ड साइज ६०"×३०" हेम्ड। हरेक बोरेका वजन ३$\frac{1}{8}$ पौंड, जिसके पोर्टर ६ और शाट्स ८ होते हैं। यह बोरा "दो इंची माजिन्टा स्ट्राइप" वाले पतले कपड़े का बनता है, जिसकी सिलाई "टार" होती है और पैकिंग पक्के लोहेकी पटियोंकी बँधी हुई गाँठमें २५० फोल्डेड बोरे होते हैं, जोकि कन्ट्राक्टके भावमें ही होते है। इस प्रकारका बोरा कितनीही दफे 'ड्राइ' सिलाईका भी होता है और "दो इंची ब्लू स्ट्राइप" वाला होता है। साथही कितनी दफ़े प्लेन अर्थात् सादे बोरे भी लिये जाते हैं, जोकि कन्ट्राक्टके भावमें ही मिलता हैं।

यह माल कितनीही दफे ६०"×३०" हेम्ड बोरेका, जिसका वजन ३$\frac{1}{2}$ पौंड हुआ करता है, और इसका पोर्टर ८ और शाट्स ८ होते हैं। साथही कितनी दफे ६०"×३०" हेम्ड बोरेका वजन ४ पौंडका होता है, जिसके पोर्टर ८ और शाट्स ८ होते हैं

और इस दोनोंही तरहके मालका पैकिंग २५० फोल्डेड बोरोंका होता है।

यह माल ईजिप्ट, लिवान्स और कितनीही दफे कन्टिनेन्टको भी जाता है।

## Twill Corn-Sacks (Bags)

## बोरे-टि्वल कार्न सैक्स।

स्टैण्डर्ड साइज ४४″×२६½″ हेम्ड। हरेक बोरेका वनन २¾ पौंड होता है। जिसके पोर्टर ८ और शाट्स ८ होते हैं। जो कि "तीन ब्लू स्ट्राइप वाले" पतले कपड़ेका बनया जाता है। जिसकी हरेक गांठ की पैकिंग पक्के लोहेकी होती है और २५० फोल्डेड बोरे होते हैं जो कि एफ० ए० एस० के भावमें गिने जाते हैं।

इस मालका लूज भाव एफ० ए० एस० से एक रुपया कम होता है और पैकिंग आपशनके अनुसार पक्के लोहेकी पटियोंमें बांधी हुई हरएक गांठ ३०० फोल्डेड बोरोंकी होतीहै अथवा पक्के रोपकी बँधी हुई हरएक गांठ २५० फूट होती है। जो भी कन्ट्राक्टके भावसें ही मिलती है।

यह माल लण्डन, लिवरपुल, अष्ट्रेलिया, और वेष्टइण्डीज़में भेजा जाता है।

## Australian Corn-Sacks (Bags)

## बोरे-आस्ट्रेलियन कार्न सैक्स।

स्टैण्डर्ड साइज ४१″×२३″ हेम्ड। हरएक बोरेका वजन

२½ पौंडका होता है, जिसके पोर्टर ८ और शाट्स ९ होते हैं, जो कि 'प्लेन' अर्थात् सादे कपड़े का बनता है। पैकिंग पक्के लोहेकी पटियोंकी होती है। हरएक गाँठमें ३०० फोल्डेड बोरे होते हैं, जो कि कन्ट्राक्टके भावमें गिने जाते हैं। इस मालमें दूसरे किसी साइज अथवा पैकिंगका आपश्चन नहीं होता; परन्तु इस मालके लिये "इण्डिया गवर्नमेन्ट" (भारत सरकार) ने सन १९०८ के फेब्रुयरी महीनेकी १२ वीं तारीख को एक सूचना निकाली थी, जिसके अनुसार जरूरत पड़नेसे सरकार इस मालकी डिलेवरी रोक सकती है और उससे इस मालकी डिलेवरीके लिये जिस मिलके कन्ट्राक्ट किया गया हैं, वह अथवा बेचनेवाला किसी प्रकार जोखिमदार नहीं हो सकता। इसके अनुसार प्रत्येक दलाल को इस मालके कन्ट्राक्ट लिखते समय नीचे लिखा हुआ मजमून लिखना हरगिज नही भूलना चाहिये :—

"The mills are not liable for preventions or detentions of the goods, as per commonwealth proclamations of the Government of India, dated the 13th, February 1908."

यह माल लण्डन, लिवरपुल, अस्ट्रेलिया, न्यूजिलैण्ड और वेष्ट इण्डिज् में जाता है।

---

## English Twill Corn–Sacks (Bags)

## बोरे–इंग्लिश ट्विल कार्न सैक्स।

स्टैण्डर्ड साइज ५३"×२७" हेम्ड। हरेक बोरेका वजन ३) पौंड होता है, जिसके पोर्टर ८ और शाट्स ८ होते हैं, जो कि प्लेन यानी सादा और पतले कपड़े का बनता है। साथही इसकी गांठका पैकिंग पक्के लोहेकी पटियोंका होता है और उसमें २५० फोल्डेड बोरे होते हैं, जो कि कन्ट्राक्टके भावमें ही माने जाते हैं इसके सिवाँय इस मालमें और किसी तरहकी क्वालिटी वगैरहका आपत्ति नहीं होता है।

यह माल ग्रेटब्रिटेन, कन्टीनेन्ट, केपकालोनी और न्यूजिलैण्डको चलान होता है।

## New Zealand Corn-Sacks (Bags)

## बोरे–न्यूजिलैण्ड कार्न सैक्स।

स्टैण्डर्ड साइज् ४८"×२६½" हेम्ड। प्रत्येक बोरेका वजन २½ पौंडका होता है, जिसके पोर्टर ८ और शाट्स ९ होते हैं, जो कि "तीन ब्लू स्ट्राइप" वाले पतले कपड़ेका बनता है और प्रत्येक गांठका पैकिंग लोहेकी पटियों का होता है, जिसमें २५० फोल्डेड बोरे रहते हैं, और यह कन्ट्राक्टके भावमें ही मीलता है। इस मालमें और किसी तरहका आपत्ति नहीं होता।

यह माल ग्रेटब्रिटेन, अस्ट्रेलिया, न्यूजिलैण्ड और वेष्टइंडीज़को चलान होता है।

# Mauritius Corn-Sacks (Bags)

## बोरे—मोरिशस कार्न सैक्स।

स्टैण्डर्ड साइज ३८"×२९½" हेम्ड। प्रत्येक बोरेका वजन २¾ पौंड होता है। जिसके पोर्टर ८ और शाट्स ९ होते हैं और जो कि "तीन ब्लू स्ट्राइप" वाले पतले कपड़ेका बनता है, जिसका पैकिंग पक्के लोहेकी पटियों का होता है और प्रत्येक गांठमें ४०० फोल्डेड बोरे होते हैं जो कन्ट्राक्टके भावसे गिना जाता है। इसके सिवाय इस मालमें और किसी तरहका आपशन नहीं होता।

यह माल कन्टिनेन्ट, चीन, मलाया, मोरिशस और स्ट्रेट सेटलमेन्ट में भेजा जाता है।

# Sydneys Wool-Packs (Bags)

## बोरे—सिडनी ऊल पैक्स।

स्टैण्डर्ड साइज़ ५४"×२७"×२७" हेम्ड। प्रत्येक पैकका वजन ११½ पौंड होता है, जिसके पोर्टर ८ और शाट्स ९ होते हैं, जो कि 'प्लेन' अर्थात् सादे कपड़ेका बनता है। साथही यह पैक "लूज टोप"का होता है, जिसका पैकिंग पक्के लोहेकी पट्टियोंका होता है। हर गाँठमें ५० पैक होते हैं, जो कि कन्ट्राक्टके भावमें ही लिया जाता है। इस मालमें और किसी क्वालिटी का आपशन नहीं होता।

यह माल ग्रेटब्रिटेन, साउथ अमेरिका, सिडनी और केपकोलोनी में चलान होता है।

# Australian Wool-Packs (Bags)

## बोरे—असटे्लियन ऊल पैक्स।

स्टैण्डर्ड साइज् ५४"×२७"×२७" हेम्ड। हरएक पैकका वजन ११$\frac{1}{8}$ होता है, जिसके पोर्टर ८ और शाट्स ९ होते हैं, जो कि "दो इंची ब्लू स्ट्राइप" वाले ट्विलके पतले कपड़े से बनाया जाता है और "फिक्सड टाप्स" (Fixed Tops) ३२"×३२" हेम्डका गिना जाता है। इसका पैकिंग पक्के लोहेका होता है और हरएक गांठमें ५० फोल्डेड होते हैं, जो कन्ट्राक्टके भावसे समझे जाते हैं। इसके सिवा इस मालमें क्वालिटी आपशन मिलता है, जो कि नीचे लिखे अनुसार है,—

५४"×२७"×२७" हेम्ड हरएक १०$\frac{3}{8}$ पौंडका, पोर्टर ८ और शाट्स ९ होते हैं, जोकि "$\frac{1}{2}$ इंच रेड स्ट्राइप" वाले कपड़े से तैयार होता है और पैकिंग ऊपरके अनुसार ही होता है।

अगर "लूज पैक" ३२"×३२" हेम्डवाला लेना हो, तो वह प्रत्येक रु० ०-०-६ पाइ कन्ट्राक्ट भावके ऊपर अधिकसे गिना जाता है। इस तरहके सब "पैक" ट्विल की किस्मके अन्दरसे तैयार होते हैं और उनकी सिलाईमें मूंह पर १६ इंच छोड़ दिया जाता है।

यह माल लिवरपुल, लण्डन, केपकोलोनी, अस्ट्रेलिया और न्यूजिलैण्डको चलान होता है।

## Cape Wool-Packs (Bags)

### बोरे-केप ऊल पैक्स।

स्टैण्डर्ड साइज ५४"×२७"×२७" हेम्ड। प्रत्येक पैकका वजन १०) पौंड होता है, जिसके पोर्टर ८ और शाट्स ८ होते हैं। यह "½ इंची रेड स्ट्राइप" वाले कपड़ेसे तैयार होता है, जो फास्ट अथवा लूज-टोपका होता है। इसकी प्रत्येक गांठकी पैकिंग पक्के लोहेकी पट्टियोंका होता है। हर गांठमें ५० फोल्डेड होते हैं, जोकि कन्ट्राक्टके भावसेही समझने चाहिये। इसके सिवा इस मालमें नीचे लिखा आपशन भी मिलता है—

साइज, ५४"×२७"×२७" हेम्ड—प्रत्येक पैक का वजन ८) पौंड का होता है, जो कि फिक्स टोपका होता है, जिसके पोर्टर शाट्स और स्ट्राइप ऊपरके मुताविक ही समझना चाहिये। इस मालका पैकिंग प्रत्येक गांठ १०० पैकों की होती है।

यह माल ग्रेटब्रिटेन, कन्टीनेन्ट, केपकालोनी, ईजिप्ट और लेवान्स के देशमें जाता है।

## Dumps Wool Packs (Bags)

### बोरे-डम्पस् ऊल पैक्स।

स्टैण्डर्ड साइज ३३"×२७"×२७" हेम्ड। हरएक का वजन ११½ पौंड होता है, जिसके पोर्टर ८ और शाट्स ८ होते हैं, जो कि "½ इंची रेड स्ट्राइप" वाले कपड़ेसे बनाया जाता है और फास्ट

तथा लूज टौपका होता है। इसका पैकिंग पक्के लोहे की पट्टियों का होता है और फी गांठ ५० पैकको होती है, जो कि कन्ट्राक्टके अनुसारही समझी जाती है। इसके सिवा इस मालमें नीचे लिखे अनुसार क्वालिटीका आपशन होता है।—

३६″ × २७″ × २७″ हेम्ड, जिसके हर पैकका वजन ११$\frac{7}{8}$ पौंड होता है और

४२″ × २७″ × २७″ हेम्ड, जिसका वजन ११$\frac{3}{4}$ पौंड होता है। इन दोनोंही क्वालिटियोंका माल फास्ट अथवा लूज टौपका होता है, जिसके पोर्टर, शाट्स, स्ट्राइप और पैकिंग आदि ऊपर लिखे अनुसारही समझना चाहिये।

यह माल कन्टिनेन्ट, इजिप्ट, लिबान्स, स्ट्रेटसेटलमेन्ट, और वेष्टइण्डिज़ को जाता है।

## Egyptian Cotton–Packs (Bags)

## बोरे—इजिपशियन काटन पैक्स।

स्टैण्डर्ड साइज ८५″ × ४५″ हेम्ड। हरएक पैक का वजन ३ पौंड होता है, जो कि ४५ इंच चौड़े कपड़े का बनता है, जिसके पार्टर ८ और शाट्स १० होते हैं। इस किस्मके पैकोंमें 'टार'की सिलाई होती है और इसका पैकिंग हर गांठ का पक्के लोहेकी पटियोंका होता है। गांठ में २५० पैक होते हैं, जो कि कन्ट्राक्टके भावमें समझना चाहिये।

इसके सिवा यह माल क्रमसे २¼ और २½ पौंड वजन का भी होता है जिसमे पोरटर और शाट्स १०×११ और ११×१२ होते हैं और इनकी पैकिंग ऊपरकेही अनुसार होती है।

यह माल इजिपट्, लिबान्स, केपकालोनी और अमेरिका भेजा जाता हैं।

## Chaff–Packs (Bags)

### बोरे–चौफ पैक्स।

स्टैण्डर्ड साइज ५४″×२७″×२७″ हेम्ड। हरएक पैकका वजन ५ पौंडका होता है, जिसके पोर्टर ६ शाट्स ५ होते हैं, जोकि "½ इंची रेड स्ट्राइप" वाले कपड़ेका तैयार होता हैं, जिसका पैकिंग पक्के लोहेकी पटियोंका होता है। हरएक बंधी गांठमें १०० पैक होते हैं, जो कि कन्ट्राक्टके भावसे मानना चाहिये।

इस मालके क्वालिटी आपशनमें प्रत्येक ५४″×२७″×२७″ के साइजके साथ ५½, और ६½ पौंडके वजनवाले पैकों भी मिलता है, जिसमें प्रत्येक के पोर्टर ५ और शाट्स ७ होते हैं। साथही इसका पैकिङ्ग तथा स्ट्राइप ऊपर लिखे अनुसार होती है।

यह माल कनटिनेन्ट, इजिप्ट, लिवांस, वेस्ट इण्डिज तथा अमट्रेलियामें जाता है।

---

# Onion Pockets. (Bags)

## बोरे–ओनियन पैकेट ।

स्टैंडर्ड साइज ४०″×२२½″ हेम्ड। प्रत्येक बोरेका वजन १२ औंस होता है, जिसके पोर्टर ८ और शाट्स १० होते हैं. जो कि "तीन वुलू स्ट्राइप" वाले पतले कपड़ेका बनता है और जिसका पैकिंग पक्के लोहेकी पट्टियों का होता है। हर गांठमें १००० फुट पैकेट होते हैं, जो कि कन्ट्राक्टके भावमें समझे जाते हैं। इस मालमें और किसी तरहका अपशन नहीं होता।

यह माल कन्टिनेन्ट, इजिप्ट और लिवांस, ग्रेटब्रिटेन, और अष्ट्रेलियामें भेजा जाता है।

# Ore Pockets. (Bags)

## बोरे–ओर पैकेट ।

स्टैंडर्ड साइज २३″×१५″ हैम्ड अथवा साल्वेज। इसमें प्रत्येकका वजन १६ औंस होता है, पोर्टर ८ और शाट्स ८ होते हैं, जो कि 'प्लेन' अर्थात् सादे और पतले कपडेका बनता है। इसका पैकिंग पक्के लोहेकी पटियों का होता है। हरएक गाँठ ८०० का होता है। यह पैकेट "टार" सिलाईका होता है। इसके सिवा; यह माल कितनोही दफे २७″×१८″ के साइजके साथ २० औंस वजनका लिया जाता है, जिसके पोर्टर ८ और शाट्स ८ होते हैं। जिसकी हरएक गांठ ६०० की होती है। इसमें कितनी दफे ३०″×२०″ की साइज्के साथ २४ और २८

औंसका वजन भी लिया जाता है, जिसके पोर्टर और शाट्स ऊपर लिखे अनुसार और पैकिंग ५०० की होती है।

यह माल ग्रेटब्रिटेन, कंन्टिनेन्ट, अस्ट्रेलिया और केपकोलोनी भेजा जाता है।

## Fiji Pockets. (Bags)

### बोरे–फिजी पैकेट।

स्टैंडर्ड साइज ३६"×२२" हेम्ड। हरेकका वजन १६ औंस, पोर्टर ११ और शाट्स १५ होते हैं, जोकि सादे और पतले कपड़ेका बनता है। पैकिंग पक्के लोहेकी पट्टियों का होता है। गाँठे ८०० फोलडेड पैकेट की होती है, जो कन्ट्राक्टके भावमें ही समझनी चाहिये।

यह माल कितनी दफा ३६"×२२" हेम्डकी साइजके साथ १५ औंस वजनका होता है, जिसके पोर्टर ११ और शाट्स १४ होते हैं। इसका पैकिंग ऊपर लिखे मुताबिक होता है।

यह माल केपकोलोनी, ष्ट्रेट सेटलमैन्ट, वेस्ट इंडीज, इजिप्ट, और लिवान्सको भेजा जाता है।

## A. Twill-Bags.

### बोरा–ए० ट्विल।

स्टैंडर्ड साइज ४४"×२६½" हेम्ड। हरएक बोरेका वजन २½ पौंड होता है, जिसके पोर्टर ८ और शाट्स ८ होते हैं। ये

बोरे पतले कपड़े के बनते हैं, जिनमें "तीन बुलू स्ट्राइप" होते हैं और पैकिंग हरेक गांठकी लोहेकी पट्टियोंकी होती है। फी गांठमें ३०० फोलडेड बोरे रहते हैं, जिनके भाव एफ० ए० एस० समझना चाहिये। लूज भाव; एफ० ए० एस० के भावसें फी सौ बोरोंमें एक रुपया कम होता है। इस मालमें साइजके आपशनके सिवा पैकिंगका आपशन नीचे लिखे अनुसार होता है।

प्रत्येक गांठ पक्के लोहेकी पट्टियोंसें बंधी, अथवा रोप (रस्सी) की ३०० अथवा २५० फोल्डेड अथवा फ्लैट बोरों की होती है, जो कि कन्ट्राक्टके भावमें मिलती है और हर गांठ ४०० फोल्डेड बोरोंकी होती है। जो कि पक्के लोहेकी पट्टियोंकी बंधी होती है, वह कभी कन्ट्राक्टके भावमें मिलती है और कभी एफ० ए० एस० के भावसे चार आना कम होती है, (जो कि लूज भावसे गिनकर उसपर हर गांठमें रू० ३) गांठ बंधाईका मिलानेसे होता है) पर यदि छोटा साइज लेना हो, तो उसकी गांठमें ५०० फोल्डेड बोरे होते हैं, जो कि लूज भावसे गिनकर इसपर हर गांठमें रू० ३) गांठ बधाई लगती है। इस तरहकी पैकिंगवाले आपशनमें से किसी तरहका माल लेना हो, तो उसके लिये खरीदारको 'डिउ-डेट'से ३० दिन पहले ही डिक्लेर करना चाहिये।

इस प्रकारके बोरे खास करके लण्डन, लिवरपुल, कन्टिनेन्ट, इजिप्ट और लिवान्स, केपकोलोनी, अस्ट्रेलिया, न्यूजिलैंड, साउथ अमेरिका और वेष्ट इंडिज् भेजा जाता हैं।

४०० बोरोंकि गांठ, शिर्फ "जावा"को चलान होती है।

# Liverpool-Twill. Bags.

## बोरा—लिवरपुल ट्विल।

स्टैंडर्ड साइज ४४"×२६½" हेम्ड। हरएक बोरेका वजन २½ पौंड होता है, जिसके पोर्टर ८ और शाट्स ८ होते है। वे बोरे पतले कपड़ेके बनते हैं, जिनमें "तीन बुलू स्ट्राइप" होते हैं और पैकिंग हरएक गांठकी लोहेकी पट्टियोंसे बंधी हुइ होती है, जिसमें ३०० फोल्डेड बोरे होते हैं, जो कि एफ० ए० एस० भावसें माने जाते हैं। लूजका भाव; एफ० ए० एस० से० एक रुपया कम समझना चाहिये। इस मालमें साइजके आपशनके सिवा पैकिंगका आपशन नीचे लिखे अनुसार होता हैं।

हरएक गांठ लोहेकी पक्की पट्टियोंकी बँधी हुई होती है अथवा रोपकी बँधी हुई होती है, जिसमें ३०० या २५० फोल्डेड अथवा फ्लैट बोरे होते हैं; जोकि कन्ट्राक्ट भावसे माने जाते हैं। हरएक गांठ जो ४०० फोल्डेड बोरेकी और पक्की लोहेकी बंधी होती है, वह कभी तो कन्ट्राक्ट भावसे और कभी एफ० ए० एस० भावसे चार आना कम होता है जो कि लूज भावसे गिननेपर उसपर हर गांठ में रु० ३) गांठ बधाईका लगता है; पर यदि छोटा साइज लेनाहो, तो उसकी गांठमें ५०० फोल्डेड बोरे होते हैं, जो कि लूज भावसे गिनके उसकी हर गांठपर रु० ३) गांठकी बंधाई लगती है। इस किस्मके पैकिंग आपशनमेंसे किसी तरहका माल लेना हो, तो उसके लिये खरीदारको "डिउडेट"से ३० दिन पहले डिक्लेर करना चाहिये।

इस किस्मके बोरे खास करके लण्डन, लिवरपूल, इजिप्ट, और लिवान्स, केपकौलोनी, नार्थ अमेरिका, साउथ अमेरिका और वेष्ट इण्डिज़ भेजा जाता हैं।

## B. Twill ($2\frac{1}{4}$ lbs) Bags.

## बोरे–बी० ट्विल। ($2\frac{1}{4}$ रतली)

स्टैंडर्ड साइज ४४″×२६½″ हेम्ड। हरएक गांठ का वजन २¼ पौंड का होता है, जिसका पोर्टर ६ और शाट्स ८ होता हैं, जो कि "तीन बुलू स्ट्राइप" वाले पतले कपड़ेसे बनाये जाते है। इसका पैकिंग हर गांठका पक्के लोहेकी पटियों से बंधा हुआ होता है, जिसमें ३०० फोल्डेड बोरे होते हैं जिसका भाव एफ० ए० एस० गिना जाता है और लूज भाव एफ० ए० एस० से एक रुपया कम माना जाता है। इस मालमें साइज आपशनके सिवा पैकिंग आपशन नीचे लिखे अनुसार होता है।—

हरएक पक्की गांठ लोहेकी पटियों या रोपकी बंधी हुई ३०० अथवा २५० फोल्डेड अथवा फ्लैट बोरोंकी होती है। जो कि कन्ट्राक्ट भावसे मिलती है। उसी प्रकार हरएक ४०० फोल्डेड बोरेकी बंधी पक्के लोहेकी पट्टीवाली गांठ होती है, जो कभी कन्ट्राक्ट भावसे और कभी लूज भावसे गिना जाती है और इस हरएक गांठ में रु० ३) गांठकी बंधाइ अधिक लगती है। छोटा साइज हो तो उसका पैकिंग हरएक गांठका ५०० फोल्डेड बोरेका पक्के लोहेकी पटियोंके पैकिंगका होता है, जो लूज भावसे होनेपर

उसपर हरएक गांठमें रू० २ गांठ बंधाइका अधिक गिना जाता है। इसीप्रकार इसकी कच्ची गांठ रोपकी बंधी हुई होती है, जो कि हरेक ३०० फूट बोरोंकी होती है, जो कि ( एफ० ओ० आर० ) फ्री-आन-रेल मिलती है। यदि कच्ची गांठ बंधी हुई हो तो उसका भाव लूज भावसे माना जाता है और उसपर पहले बतलाये हुए मिलके रिवाजके अनुसार हरएक गांठमें रूपया १) अथवा १॥) गांठ बंधाईका लगता है। यह आपशन ३० दिन पहले डिक्लेर करना चाहिये।

इस मालमें "नम्बर टू" ( दो ) ट्विलका आपशन कितनोही दफा मिलता ह जिसका कन्ट्राक्ट भावसे रू० ४· अधिक पड़ता है पर यदि माल मेसर्स, जारडीन स्कीनर एण्ड कम्पनीकी मिलोंका ( जो कि कांकनारा और कमरहटी है ) हो, तो नम्बर टू ट्विलका रू० ५ कन्ट्राक्ट भावसे अधिक देना पड़ता है; क्यों कि उन्होंने १९२० ई० के फरवरी महीनेसें चार रूपया अधिक से नम्बर टू ट्विलका आपशन देना बन्द कर दिया है।

यह क्वालिटी आपशन कहा जाता है और अगर खरीदार को यह माल लेना हो तो इसके लिये ४५ दिन पहले डिक्लेर करना चाहिये।

यह माल अर्थात् बी-ट्विल। लंडन, लिवरपूल, कन्टिनेन्ट, इजिप्ट और लीवान्स, केपकलोनी, अष्ट्रेलिया, न्यूजि.लैंड, नार्थ अमेरिका, साउथ अमेरिका और वेष्ट इंडीज् जाया करता है।

---

# No. 2-Twill. Bags.

## बोरे—नं० २-टिल।

स्टैण्डर्ड साइज ४४"×२६½" हेम्ड हरेक बोरेका वजन २½ पौंड होता है, जिसके पोर्टर ६ और शाट्स ८ होता है। जो कि "तीन बुलू स्ट्राइप" वाले पतले कपड़ेसें तैयार होता है। इसका पैकिंग हरेक गांठका पक्का, लोहेकी पट्टियोंका होता हे, जिसकी फी गांठमें ३०० फोल्डेड बोरे होते हैं, जो कि एफ० ए० एस० भावसे लिये जाते हैं और इसका लूज भाव एफ० ए० एस० से एक रुपया कम होता है। इस मालमें 'साइज आपशन'के सिवा पैकिंग आपशन नीचे लिखे अनुसार होता है :—

हरएक पक्की गांठ लोहेकी पट्टियोंकी बंधी हुई ४०० फोल्डेड बोरोंकी होती है, जो कि कन्ट्राक्ट भावसे और कभी कभी कन्ट्राक्ट भावसे चार आना कममें मिलती है। जिसका साइज छोटा होता है उसकी हर गाँठ पक्की लोहेकी पटियों की बँधी होती है, जिसमें ५०० फोलडेड बोरे होते हैं, जो कि लूज भावसें गोनके उसके उपर हर गांठमें रू०, ३ गांठ बधाई का बेसी लिया जाता है।

इस मालमें कच्चा पैकिंग आपशन नहीं होता। और ऊपर लिखा आपशन ३० दिन पहले ही डिक्लेर करना पडता है।

यह माल लण्डन, लिवरपूल, कन्टिनेन्ट, नोर्थ अमेरिका, और साउथ अमेरिका भेजा जाता है।

---

